तदनन्तर साधकको चाहिये कि—दिनके पहले भागमें किसी सुन्दर पहाड़के शिखरपर या वृक्षकी चोटीपर दृष्टि जमाना चाहिये। रात्रिमें चान्द या शुक्र तथा मंगल तारेपर नजरको जमाना चाहिये। यह प्रयास ज्यों ज्यों बढ़ेगा त्यों त्यों प्रकृतिके प्रत्यक पदार्थकी ओर पवित्र प्रेम उत्पन्न होगा, और दृष्टिके प्रत्येक अशमें वीतरागताका प्रकटीकरण होगा। परन्तु यह प्रयास भी एक घटा तक रखना। इसके अनन्तर सृष्टिके चाहे जिस भागपर दृष्टि डालोगे तब एकदम वह वहीं स्थिर हो जायगी, और शरीरके कोषलेमेंसे दुःख निकलकर भागेगा, इस कक्षापर पहुचनेपर साधकको तुरन्त प्रभु नामका भावना नामक जाप परम प्रेम पूर्वक शुरू कर देना चाहिये। जापमें इच्छा-नुसार शब्दोचार या "नमो अरिहंताण" जपना चाहिये। परन्तु कुछ समयके पश्चात नमो पद आपसे आप उड़ जायगा, और आत्मा अर्हन् प्रभुमें एकाकार हो जायगा। प्रति समय यथावसर पाकर हिलते, चलते, उठते, बैठते, सोते, जागते वह ध्यान दिमागसे न निकल सकेगा। प्रातः, सांय मध्यान्ह और रात्रिमें योगकी क्रियाका आरम्भ रखकर जाप जपते रहना। एक ओरसे योग क्रिया द्वारा सद्भावनाकी दृढ़ता और दूसरी ओरसे जाप, इन दो साधनोंके मिलनेसे मन एकदम शान्त हो जायगा। क्योंकि—मणो साहसिओ भीमो, दुट्ठस्सो। मनरूपी घोड़ा साहसिक और भयकर दुष्ट है।

"इन्द्रिय चवल तुरगो"

मनका घोड़ा—या इन्द्रियोके घोड़े अधिक बलवान होते हैं, परन्तु इस प्रयाससे उनकी मस्ती निकल जाती है, और वे

शान्तिमय हो जाते हैं। इस प्रकारके संयोगोंमें साधककी विवेक दृष्टि अत्यन्त सूक्ष्मदृष्टि हो जायगी तथा साथ साथ आनन्दकी वृद्धि भी। यह साधना सन्तोष जनक होनेपर साधकको अपने योगकी दिशा बदल देनी चाहिये। अथात् जो श्रास्क बाहिर किया जाता था उसके स्थानपर अन्तर क्रिया आरम्भ करना चाहिये। प्रथम श्वासोच्छ्वासमें दृष्टि रखनी चाहिये। और जो श्वास बाहर आता है तब 'सो' और अन्दर जाते समय 'हं' का कुदरती ही उच्चार होता है। तब दोनों मिलकर "सोहं अजपाजाप बिना ही जपे होता रहता है उसपर ध्यान देना चाहिये। अथात् श्वास जहांसे उठता है और जहां जाकर समा जाता है वहां तक उसके अन्दर वृत्ति रखनी चाहिये। इस प्रयासमें एकदम शान्ति होने लगेगी, और अन्तरके आनन्दमें उत्तरोत्तर वृद्धि होने लगेगी। दिनरातमें सामान्य रीतिसे २१६०० श्वासोछ्वास चलते हैं। उनमेंसे उपयोग बिना एक श्वास भी न जाने देना चाहिये। "सोहं" के जापका सतत् प्रयास होनेके पश्चात् सहज-वृत्ति श्वासमें रहने लगती है। आरम्भमें इस प्रकार श्वासका ध्यान सिद्ध होनेपर साधकको हृदयके मध्य भागकी वृत्ति स्थिर करनेका प्रयास करना चाहिये। जब हृदयकी वृत्ति स्थिर होगी तब हृदयमेंसे अलौकिक शान्तिका स्रोत प्रगट हो जायगा। जिस शान्तिका साधकको अब तक इससे पहले किसीके पास अनुभव नहीं हुआ था। जब हृदयका ध्यान सिद्ध होता है तब नाभीके पर दशामें वृत्तिको स्थापन करे। वहांकी सिद्धि होनेपर उसे पुन

हृदयमे ले आना चाहिये, और वहासे कठक मध्यमें ला छोडे। नाभि, हृन्य और कठमे शान्तिका अनुभव होनेपर मनोवृत्तिको त्रिकुटी भवनमे स्थापन करे। त्रिकुटी ध्यानका प्रयास होनेपर और वहाकी स्थिरवृत्ति होनेपर मसूरकी दाल जितने एक बिन्दुका साक्षात्कार होता है, और वह बिन्दु अतिशय चमकदार होता है। बिन्दुक दर्शन होनेपर साधकको अपार आनन्द मिलता है। उस नाद-बिन्दुके दर्शन होनेपर सिद्धियां भी साधकको सेवामे उपस्थित हो जाती हैं। कपालमे अखिल विश्वकी झांखी हो जाती है। इसका कारण यह है कि—उस स्थलपर त्रिकुटीमें गोल बिन्दुक दर्शन ही हैं, और वह चांदकी निशानी द्वारा बिन्दु दर्शनक रूपमे समझाया गया है। बिन्दु दर्शन होनेपर साधकको अलौकिक ज्ञानकी प्राप्ति होती है, और जन्म जरा मृत्युक विनाशकी तैयारी हो जाती है। बिन्दु दर्शन ही शकरका (आत्मानदका) तीसरा नेत्र है। प्रत्येक आत्मा शकर ही है, और उसके समानतया दो नेत्र तो है ही, और तीसरा बिन्दु दर्शन रूप ज्ञानलोचन प्रयास द्वारा उघडता है, बिन्दु दर्शनक पश्चात् योगीको मृत्युका भय नही हो सकता, और साधकक संशय शल्योका नाश हो जाता है। इसीको समझनेके लिये कहा जाता है कि शकरका तीसरा नेत्र उघड आता है। तब संशय शल्यरूप विश्वका प्रलय हो जाता है।

त्रिकुटीमें बिन्दु दर्शन होनेपर साधक ज्यो-ज्यों विशेष प्रयास करता है त्यो-त्यों वह बिन्दु विशेष प्रकाशित होने लगता है, और अन्तमे साधक उस बिन्दुमे इतना विलीन हो जाता है कि—उस

शान्तिमें उसे नादका अनुभव होने लगता है। तब बिन्दुकी अपेक्षा नादमें विशेष आनन्द आनेसे बिन्दु गौण होने लगता है, और नाद विशेषातिविशेष श्रवणगोचर होने लगता है। नाद भी अनेक तरह सुनाई पड़ने लगता है, और वह वंशी सितार, सारंगी और मोदङ्ग-स्वानसे भी अधिक और उत्कृष्ट होता है। मेघकी गर्जनासे भी अधिक गर्जना सुनाई देने लगती है। अन्तमें दिव्य नादका अनुभव होनेपर साधक उस नादमें अत्यधिक लीन हो जाता है। इस ध्वनिका अनुभव इतना अधिक बढ़ जाता है कि—साधकको हिलने, चलने, उठने, बैठने आदिकी क्रियाओंमें भी नादका अनुसन्धान रहा करता है। नादके अनुभवसे ही जगतमें संगीतका प्रचार योगी लोगोंने किया है। जिस प्रकार नाद साधकको प्रिय है उसी भांति जगतको संगीत प्रिय है। अतः संगीत (गुणगान) द्वारा मनको एकाग्र बनाकर साधकजन आगे बढ़ सकते हैं। वास्तवमें संगीत बाह्य नाद हो गया है, और इस बाह्य नाद द्वारा अभ्यन्तर नादको मिलाकर पाया जा सकता है। साधक जब नादमें और भी आगे बढ़ता है, तब उसको नादका अनुभव जहां होता है वह भ्रमर गुफाके ऊपर एक पोली शंकुके आकारकी प्रतीत होगी, और उस पोलके शिखरपर एक महान प्रकाशवाले पदार्थका अनुभव होगा। वह प्रकाशमान पदार्थ गोलाकार और उलटे छत्रके आकारकी तरहका जान पड़ेगा। यह छत्राकार सहस्र दल कमल सिद्धशिला रूप अजरामर चक्र शिरके अग्रभागमें—लोकके अग्रभागपर है। इस अजरामर चक्रमें वृत्तियं विलीन होनेपर साधकको अखण्ड अलौ-

किमय आनन्दका अनुभव वर्धमान रूप होता है। वह आनन्द बढता भी इतना अधिक है कि—साधक योगी उसमें एकदम लीन हो जाता है और अलौकिक आनन्दका अनुभव अपने उस समस्त शरीरमें प्राप्त करता है। अर्थात् स्वयं जो आनन्द रूप है उस अलौकिक आनन्द स्वरूपको स्वयं सर्वाङ्ग अनुभव करने लगता है। इस अवस्थामें वह साधक रूपसे मिटकर सिद्ध, योगी, विदेही, महात्मा जीवन्मुक्त कहलाता है। इस योगीकी दृष्टि देहसे अन्य स्थलपर जहां जहा जाती है वहां वहां वह अलौकिक दिव्य आनन्दका अनुभव करता है। जलस्थान, स्थलस्थान, राजस्थान धनिकस्थान, पशु-स्थान आकाश स्थान आदि जिन जिन स्थानोंपर उस महात्माकी दृष्टि होती है वहां वहां वह आनन्दका ही अनुभव करता है। सब जगह अभेद रूपसे अलौकिक अनुभव करनेसे—द्वैत भावकी भ्रांति न रहनेसे वह वीतराग कहलाता है। ऐसा योगी पुरुष ही कृत्यकृत्य और सिद्ध है। ऐसे योगीके दर्शन भी जगत्‌को पावन करते हैं।

जिस प्रकार अभ्यन्तरवृत्ति द्वारा हम योगके सम्बन्धमें समझ सके हैं। उसी दृष्टिसे बाहरके भागमें नाभिके ऊपर स्थापन करनेमें आता है, और जब उस प्रयासमें नाभि और चक्षुके बीचमें एक चमकनेवाली तेजस्वी लकीर अखंडरूपसे दीखने लगे तब नाभिसे दृष्टि हटाकर छातीके मध्य भागमें स्थापन करनी चाहिये, और वहां भी जब इसी भांति तेजस्वी लकीर भासने लगे तब नासिकाके अग्रमें स्थापन करे। नासाग्रसे त्रिकुटीमें, वहांसे भ्रमर गुफामें होते हुए अजरामर चक्ररूप सिद्ध-शिलामें और वहांसे अनुभवमें पहुचा जाता है।

इस अनुभव मार्गमें भक्ति है, यह एक महान साधन है, भक्तिसे प्रेम प्रगट होता है, और प्रेमके द्वारा भी आत्माका साक्षात्कार हो सकता है। किसी शास्त्रके श्लोकपर विचार करते करते गंभीर तत्त्वमें उतर जाता है और उसके द्वारा भी आगे बढ़ सकता है।

एक ऐसी भी रीति है जिसमें पद्मासनसे बैठकर जो विचार आवें उनको तटस्थ बैठकर देखा करे, परन्तु विचारोंको अटकावे न। अभ्यासके प्रबल प्रयत्नसे विचारधारा स्वयं ठंडी पड़ने लग जाती है, और अन्तमें एकदम शान्त हो जाती है। विचारोंके शान्त होनेपर साधकको अलौकिक आनन्द होने लगता है। तब अखिल विश्वपर विशाल प्रेमकी दृष्टि हो जाती है। समान भाव भी मालूम होने लगता है। अपने आपमें ईश्वर भावका उदय होने लगता है। ज्यों ज्यों यह प्रयास बढ़ता है, त्यों त्यों अन्तरमें आनन्दकी विशेष जागृति हो जायगी। इतना ही नहीं, बल्कि बाहर भी सब जगह आनन्दका ही अनुभव होने लगता। और अन्तमें वह पूर्ण आनन्दमय बन जायगा। सब जगह ईश्वरभावको स्थापन करता हुआ अति प्रेममय बनकर, प्रेमकी दृष्टिसे विश्वका दिन रात अवलोकन करनेसे सच्चिदानन्द प्रगट होता है, और वीतराग हो जाता है।

पहले कहे गये प्रमाणानुसार साधकके लिये थोड़ी सी प्रक्रियाएं संक्षेपमें बताई गई हैं। इन्हें विचारकर तथा इसी प्रकार मनन करनेसे अवश्य अलभ्य लाभ होगा। तथा अपरिमित सामर्थ्य पा सकेगा। योगका विषय अत्यन्त विशाल और गहन

है, और इसे गुरुगमकी मार्फत बिना सीख भी नहीं सकता। हठयोग, मन्त्रयोग, लययोग और राजयोग इस भांति योग चार प्रकारोंमें विभक्त है। यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि ये योगके आठ अंग हैं, और इनमें प्रत्यकको उत्तरोत्तर एकको एककी अपेक्षा है। प्राणायाम कई प्रकारोंसे हो सकता है, परन्तु उनमें पूरक, कुम्भक और रेचक मुख्य हैं, भस्त्रिका आदि प्राणायाम भी उपयोगी हैं। प्राणायामको सहायता देनेके लिये नेति अर्थात् नाकमेंसे डोरा पिरोकर मुखद्वारसे निकालना, तथा धोती, अर्थात् कपड़ेको पेटमें उतारकर मलका निकालना, नौली अर्थात् नलोंका घुमाकर फिराना, वस्ति यानी गुदासे मल साफ करना, तथा कपालभाति, गजकरणी आदि हठयोगकी अनेक क्रियाएँ होती हैं। इसी प्रकार खेचरीमुद्रा, महाबन्धमुद्रा, वज्रमुद्रा इत्यादि मुद्राएँ गुरुगमके बिना न करें इनके कारण प्राणायाम आदि की बात फिर बताई जायँगी, क्योंकि ये वस्तुएँ भी विशेष भयरूप हैं। अतः महात्मा पुरुषोंकी संगतिमें रहकर सीखना चाहिये। योगसे बढ़कर संसारमें कोई अन्य विद्या उत्तम नहीं है। जो पुरुष योगकी साधना करेंगे अन्तमें वे परमपदको पायेंगे, और कर्मोंसे मुक्त होंगे। अतः उनको कर्मबन्धके चार प्रकार समझना चाहिये जो कि निम्नांकित हैं।

## कर्मबन्धके ४ प्रकार और दुःख सुख

इस समय अनेक मनुष्य अनेक पाप करते देखे जाते हैं तथापि वे सुखी क्यों हैं?

इन्होंने पुण्यरूपी बीज बोये थे, इसीलिये आज वे उनके सुखरूप फलोंको खा रहे हैं, परन्तु इस समय अन्य जीवोंको दुःख देकर पापके बीज बोते हैं इससे भविष्यमें इसके अनन्तर उनके फल उन्हें दुःखरूप होंगे। इस प्रकार जो मनुष्य सुखी होकर भी पापाढ्य होता है वह मनुष्य "पापानुबन्धी पुण्यवान्" समझा जाता है। इसलिये कि—इस समय पूर्वपुण्यके कारण सुखी है और वर्तमान पापके कारण भविष्यमें दुःखी होगा।

कितने मनुष्य धर्मी होते हैं अच्छे कार्य करते हैं पुण्य भी करते हैं तथापि दुःखित क्यों है?

इसका कारण यह है कि पहले उन जीवोंने पाप किये थे, अतः वर्तमानमें दुःख भोगते हैं, इतनेपर भी शुभ कार्य करते हुए इस समय पुण्य बांध रहे हैं। अब वे आगे सुखी होंगे। ऐसे मनुष्योंको शास्त्रमें 'पुण्यानुबन्धी पापी' कहा है। इसीलिये कि भूतकालके पापके कारण दुःख भोग रहे हैं, परन्तु वे वर्तमानके पुण्य कार्यके द्वारा भविष्यमें सुख भोगेंगे।

तब क्या वर्तमान कालमें कोई मनुष्य दुःखको भोगता हो और उसे भविष्यमें भी दुःख भोगना पड़े तब क्या ऐसा भी कोई नियम है?

हां हां क्यों नहीं बहुतसे मनुष्य पूर्वके पापके कारण इस समय दुःखोंको भोगते हैं इतनेपर भी इस समय अन्य जीवोंको दुःख देते हैं तो वे आगे जन्मोंमें भी दुःखी ही होंगे।

ऐसे मनुष्योंको शास्त्रमें क्या संज्ञा बताई है?

वे 'पापानुबन्धी पापी' अर्थात् पूर्वजन्ममें पाप किया था

उसका फल तो भोग रहे हैं, और इस समय पाप करते हैं उसका दुःखरूप फल भी भोगेंगे ?

तब क्या यह भी हो सकता है कि इस समय सुखी हो और आगे भी सुखी ही रहे ?

हां यह भी हो सकता है, भूतकालमें जीवने अन्य प्राणियोंको सुख देकर पुण्य बांधा है, वे अब सुखी हैं, और अब पुण्य बांधकर भविष्यमें भी सुखोंका ही उपभोग करेंगे।

ऐसे पुरुषको शास्त्रमें क्या कहा है ?

इसे **'पुण्यानुबंधी पुण्यवान्'** कहा है, क्योंकि पहले पुण्य करनेसे अब सुखी है, और वर्तमानमें पुण्य करता है जिससे आगे भी सुख ही पायगा।

**सार**—यों कर्मोंके चार प्रकारके अनुबंध होते हैं, अनुबंध का अर्थ यह बंध है जिसका फल आगे भोगा जाता है। अच्छा अनुबंध होनेपर अगाडी सुखोंका उपभोग करेगा। अशुभ अनुबंध हो तो अगाडी दुःख भोगना पडेगा।

(१) **'पापानुबंधी पाप'** इस समय दुःख और पीछे भी दुःख।

(२) **'पापानुबंधी पुण्य'** इस समय सुख और पीछे दुःख।

(३) **'पुण्यानुबंधी पाप'** इस समय दुःख और फिर सुख।

(४) **'पुण्यानुबंधी पुण्य'** इस समय सुख और फिर भी सुख।

इस प्रकारके कर्मोंसे या तो दुःख मिलता है या सुख मिलता है, परंतु मोक्षका अव्याबाध सुख जो कि कभी समाप्त नहीं होता, ऐसा

आत्मिक सुख पानेके अर्थ शारीरिक सुखोंका भोग छोड़ना चाहिये। अर्थात् पाप पुण्यका क्षय करके आत्म स्वरूपमें रहना सीखिये, और किसी भी प्रकारका अनुबंध न बांधना चाहिये। यदि अनुबंध डालना ही हो तो पुण्यका ही डालना चाहिये। पापका अनुबंध तो बिलकुल ही न डालना चाहिये क्योंकि पुण्यके अनुबंधसे शुद्ध ऐसा बल प्राप्त कर सकता है कि जिससे कर्मोंका क्षय भी कर सकता है।



# भावावश्यक



## मंगलाचरण

### ( सम्पूर्ण जीवन मुक्त )

**नमो अरिहंताण**—अरिहंत प्रभोके लिये नमस्कार—स्वरूप कर्मरूपी आत्मिक शत्रुओंको नष्ट करके आत्मासे पृथक् करनेवाले—चार कर्मोंका क्षय करनेवाले—और चार कर्मोंको क्षय करनेमें तैयार रहते हुए उनको पतला करनेवाले।

### ( मुक्त )

**नमो सिद्धाण**—सिद्ध भगवान्के लिये नमस्कार—सम्पूर्ण तथा कर्मोंका नाश करके—जन्म, जरा, मरणका सम्बन्ध जड मूलसे तोड़कर नष्ट करनेवाले—देहादि सम्बन्धको छोड़कर स्वयं ज्योति स्वरूप अपुनरावृत्ति—अवस्थाको प्राप्त करनेवाले।

### स्वमार्गका उपदेशक

**नमो आयरियाणं**—आचार्योंके लिये नमस्कार—स्वयं उत्तम आचार पालकर—आत्म-स्वरूपमें रमण करनेवाले,—और अन्यको उत्तम आचार पालन करनेका उपदेश देकर आत्म-स्वरूपमें रमण करनेका उपदेश करनेवाले।

पुरुससिहाण—पुरुपोंमें सिंह समान सहिष्णु।

पुरिसवरपुंडरियाणं-पुरुषोंमें उत्तम पुंडरीक कमलके सदृश महान और तपस्वी।

पुरिसवरगंधहत्थिणं—पुरुषोंमें उत्तम गन्ध हस्तीकी तरह आत्मिक बलसे बलिष्ठ।

लोगुत्तमाण—उत्तम साधन सामग्रियोंकी रचना करनेवाले लोकमें उत्तम।

लोगनाहाणं—लोकके नाथ।

लोगहियाणं—लोकका हितोपदेशी।

लोगपइवाणं—लोकका ज्ञान दीपक।

लोगपज्जोयगराण—लोकका विशेष प्रद्योतक।

अभयदयाण—अभयदानका देनवाला।

चक्खुदयाणं—ज्ञान रूप नेत्रका दाता।

मग्गदयाण—असंग मार्गके दाता।

सरणदयाणं—शरण ( आश्रय ) दाता।

जीवदयाण—संयम जीवनदाता।

बोहिदयाण—उपदेशक दायक।

धम्मदयाण—धर्म पथपर लानेवाले।

धम्मदेसियाण—धर्म सन्देश पहुंचानेवाले।

धम्मनायगाण—धर्मके अनुकूल नियमोंके रचयिता।

धम्मसारहीण—धर्मरूप रथके चलानेवाले।

धम्मवरचाउरन्तचक्कवट्टीणं—धर्म प्रधान, चार गतिका अन्त करनेवाले चक्रवर्ती।

दीवोत्ताण शरणगइपइट्ठा—चार गतिमे पडत हुए जीवोंकी सरक्षगा करनेमे टापूकी तरह शरण रूप।

अप्पडिहय—अनन्त काल तक रहनवाले—वर - उत्तम और प्रधान।

नाणदसग—ज्ञान दर्शन।

धराण—सम्पन्न।

वियट्टछउमाण—जिसका छद्मस्थ भाव चला गया है।

जिनाण—राग, द्वेप, कर्म जीतनवाले।

जावयाण—औरोंको राग द्वेप जितानेमे सहायक।

तिन्नाण—ससार समुद्रको तरनवाले।

तारियाण—अन्यके लिये संसार समुद्रका अन्त करानमे सहायक रूप।

बुद्धाण—सम्पूर्ण तत्वज्ञानको हस्त सिद्ध करनेवाले।

बोहियाण—अन्यको तत्वज्ञान समझानवाले।

मुत्ताण—कर्म बन्धनसे मुक्त होनेवाले।

मोयगाण—अन्यको बधनसे मुक्त करानेम सहायक होकर उसका मार्ग बतानेवाले।

सव्व नुण—सब कुछ जाननेवाले।

सव्वदरिसीण—सब कुछ देखनवाले।

सिव—उपद्रव रहित-आत्म-कल्याण

अयल—चलायमान नहीं होनवाला।

अरुज—रोग रहित।

अनन्त—अन्त विनाश रहित।

अक्खय—एक रस

अव्वाबाह—अव्याबाध पीड़ा रहित।

अप्पुणरावित्ति—उस स्थलसे पतन न हो।

सिद्धिगइ नाम धेय ठाण संपत्ताणं—सिद्धिगति नामक स्थानको पानेवाले।

नमो जिणाणं—सात भय जीतनेवाले

जिय भयाणं—तीर्थंकरको मेरा नमस्कार हो।

उपरोक्त नमोत्थुण अथवा किसी अन्य स्तवनादिसे जो कि प्रभुके गुणगानका सुन्दर सूचक हो उससे प्रभुके गुणगानके प्रति पूर्ण प्रेमसे करना चाहिये।

---

# तीसरा आवश्यक

## पडिवत्ति ( वन्दना )

पवित्र पुरुषोंका गुण गाते-गाते उनके प्रति अपरिमित प्रेम पूर्ण बुद्धि उत्पन्न होनेपर स्वाभाविक रीतिसे नमन हो जाता है। वह वन्दना है।

महात्मा पुरुष यदि उपस्थित हों तो बहुमान पूर्वक उनके चरणोंमें मस्तक नवाकर उन्हें तीन प्रदक्षिणा देकर नमस्कार करना चाहिये।

और यदि वे उपस्थित न हो तो उन्हें अपने समक्ष उपस्थित समझ कर शान्त चित्तसे सम्पूर्ण धारणा करनी चाहिये, और उनका साक्षात्-स्वरूप खडा समझकर उनको प्रेम पूर्वक वन्दना करे।

**वन्दना विधि**—उनका दर्शन कल्याणकारी, मंगलकारी, समझकर उनको साक्षात् धर्मदेव मानकर ७-८ पद सन्मुख जाकर बाया गोडा ऊंचा रख कर, दहिना गोडा ज़मीनसे लगाकर दोनो हाथ जोड़कर, दहिने कानसे बायें कान तक प्रदक्षिणा करके, तीन वार अपना मस्तक नमाकर भावसे उनकी सेवा और भक्ति करनी चाहिये।

---

## चतुर्थ-आवश्यक

**स्खलियस्स निंदणा**—(जिस समय प्रतिक्रमण करना हो, उस समयसे पूर्वकालमे अथवा उस दिन, जो जो दोष हुए हैं, जिन जिन योगों द्वारा स्वभाव-स्वभावसे स्खलना हुइ है विभावमे परिणमन हो गया हो, उसे पकडे बाद उसको शान्तभावसे दूर करना, और उसका पश्चात्ताप करते हुए उन दोषोंसे पीछा हट जाना।)

**अ-देवसी राइसी प्रतिक्रमण**—सवेरसे साझ तक कैसी ही स्खलना हो गइ है या नहीं, उसे सन्ध्या समय देखना 'देवसी प्रतिक्रमण है' और साझसे सवेर तक होनेवाली स्खलनाओंको स्मरण करके उनका अवलोकन करना 'राइ' प्रतिक्रमण है।

## आ-पक्खी चौमासी और सांवत्सरिक प्रतिक्रमण

**पाक्खी**—प्रतिक्रमण—यह सोचना कि गत पक्षमें इस पक्षमें कितना स्खलना हुई, और कितनी स्थिरता हुई। इसका जोड़ निकालना, इसी प्रकार चातुर्मासिक सांवत्सरिक विषयमें भी समझना चाहिये।

प्रभुके गुण करनेका 'साध्य' क्या है उसका भान होता है। उसे दर्शनपर यही होगा कि—सन्मार्गरूप पथ कहां और मिथ्यात्व अविरति, प्रमाद, कषाय और अशुभ योग युक्त यह मेरा चरित्र कहां ? स्वभाव दशा कहां और मेरमें प्रवर्तन करनेवाली विभाव दशा कहां ? अरर ! अब तकका परिश्रमण तो मात्र भ्रान्तिमें ही होता रहा।

ओ भ्रान्ति अज्ञान मोहदशा ! तेरे कुसंगके वशमें पड़ करमैं, जड़में ही सुख मान बैठा स्वार्थवश अनेक जीवोंको नाना प्रकारसे मैंने दुःख दिये।

असत्य—मिथ्या भाषणमें ही मैंने प्रवर्तन किया, अनेक बिर छोटी मोटी चोरी की। कई प्रकारका व्यभिचार सेवन करता रहा।

परिग्रह—इच्छाओंका किसी भी अंशमें निरोध करनेके समान प्रयत्न नहीं किया। बस ! अब तुझे अन्तिम प्रणाम है। अब मैं ——के आन्तरिक प्रभुकी आज्ञाके पालन करनेमें लगूंगा। जैसे बनेगा वैसे दश निकाला दूंगा, और योगात्माका । तब वह शुभयोगमें ही प्रवर्तित होगा।

अथवा—निम्न सूचनाओंको विचारना और उनके भावोंको पहुचनेके मार्ग जो कि मन, वाणी, कायके योग कटक रूप होकर आग पडे हुए हैं उनको प्रतिशोध करके निकाल डालना।

उसे शोधकर, उसकी निन्दा करके, उसके लिये अन्तरमें सची' अरुचि उत्पन्न करके, एसी प्रवृत्तिके लिये वास्तविक पश्चात्ताप* करके उससे दूर रहना और धर्म-ध्यानमे ही प्रवृत्ति कर कि—जिससे उसका भावको प्राप्त किया जा सके।

---

* भूल होनेपर ही पश्चात्ताप करना चाहिये और उस भूलका मूल कारण शोधकर, उसको निर्मूल करके फिर उस तरह भूल न होने पावे, इसलिये सजग होना चाहिये। परन्तु अपन जैसे तत्कालके नवीन विद्यार्थियोंको, प्रत्येक प्रवृत्तिके समय मोह दशाके कारण उस सूचनाके भावका भान नहीं रहता, इससे जब निवृत्तिका समय पाकर बैठते हैं और विचार करते हैं कि—आज क्या-क्या प्रवृत्तियें बनी है। उस समय अपना भाव सूचनाके अनुसार रहा या नहीं। उसका भान होता है। इसीसे सवर शाम प्रभुने प्रतिक्रमण करनेकी आज्ञा दी है। परन्तु उसमेंसे चढते चढते ऊंचा दशा प्राप्त करनेका प्रयत्न करना चाहिये। वह यह कि—प्रत्येक प्रवृत्ति तथा निवृत्तिके प्रसगपर प्रत्येक सूचनाके भावका भान रहे। यह दशा जब हासिल होगा तब आत्माका साक्षात्कार और निरीक्षण प्रतिक्षण होता रहेगा। तदनन्तर 'देवसी और राई प्रतिक्रमण' के नियम लागू न होंगे।

**ज्ञान**—अस्वाध्यायका काल छोड़कर एकाग्र चित्तसे, स्पष्ट उच्चारण द्वारा स्वाध्याय करना चाहिये, और अस्वाध्यायके समय ध्यान।

**दर्शन**—जहाँ तक देहभाव, अहंभाव सहन करनेकी इच्छा है वहाँ तक मिथ्यात्वको छोड़कर प्रभुकी आज्ञामें दृढ़ श्रद्धा रखना। यह सम्यक्त्व कहलाता है। अर्थात् आत्म दर्शन।

**चरित्र और तप**—प्रथम मन समान भाव—सब प्राणियोंको लोकमें आनन्द करनेका समानाधिकार है। इस अधिकारको छीनकर किसी भी प्रकारसे स्वार्थवश लोक, स्त्री सन्तान माता पिता, बहिन भाई, मित्र जाति, जन, सेवक, गाय, भैंस, घोड़ा पशु, पक्षी इत्यादिको अनेक भांतिके बन्धनोंमें डाल देते हैं। अतिचार-सेवन या अंगोपांग तक काट लेते हैं। उनके इच्छा मनको छेदने तकका बर्ताव करते हैं। उनकी शक्तिसे उपरान्त अनेक प्रकारके काम-काज और बोझ तक लादते हैं। कूटनीतिका व्यवहार चलाकर उन्हें अन्न पानी, आजीविका तकको अन्तराय डालते हैं। उनको आवश्यकतानुसार साधन और सुखसे विमुख रखते हैं। परन्तु उनके साथ इस तरह बर्ताव करनेका किसीको क्या हक है? इतने पर भी उन जीवोंकी हम फिर रक्षा करनेकी ढींढोरा पीटते हैं। यह तो अपना एक प्रकारका स्वार्थ हुआ। अतएव प्रत्येक जीवके प्रति अपना स्वार्थ बन्धन तोड़कर, उनके साथ एकताका बर्ताव करनेके लिये [illegible] भावना बनाकर उनकी कुमारीको पानेके लिये दिन रात [illegible] करना चाहिये।

### भावना

खामेमि सव्वे जीवा सव्वे जीवा खमंतु मे।
मित्ति मे सव्वभूएसु, वेरं मज्झ न केणइ॥

सब जीवोंकी अवज्ञाओंको मैं क्षमा करता हूं। हे सर्वजीवो! तुम्हारे प्रति जो कुछ मुझसे अपराध हो गया है उसे क्षमा करें। मेरा सब जीवोंसे मैत्री-भाव है। किसीके साथ वैर-भाव नहीं है।

इस भावनाको अहर्निश अन्तरमें रखकर व्यवहारमें प्रवर्तन कर, जिसके द्वारा अखिल विश्वके जीवोंके साथ ऐक्य-भाव प्राप्त होगा। ऐक्य-भावकी प्राप्ति होनेपर भेदभाव युक्त जड़भाव पुद्गल प्रेम नष्ट होकर सर्वत्र स्वस्वरूप ही भासमान होगा।

**द्वितीय सत्यव्रत**—मैं क्या बोलना चाहता हूं? वह भी किस लिये? उत्तरमें कहना होगा कि—सत्यकी शोधके लिये। या देहको निभानेके व्यवहारके लिये? बोलनेसे पूर्व यह विचार कर लेना चाहिये। असत्य पुद्गलके पंकमेंसे सत्य आत्माको निकाल कर उसका उद्धार कर लेना चाहिये।

**तीसरा आचौर्य व्रत**—मैं क्या क्रियाएँ कर रहा हूं? वह किसीके मालकी चोरी तो नहीं है? प्रत्येक क्रिया करनेसे पहले उसका विचार अवश्य करें। साथ-साथ यह विचार भी करे कि—चोरी किसकी करूं? सब जड़ है, क्षणिक है, यह किसी तरह सच्चा सुख देनेवाला नहीं है। आत्मिक खजाना लूटाये लुट नहीं सकता, और वह शुभ प्रयाससे प्राप्त होता है। परन्तु परवस्तु

पुद्गल कभी अपनी ( चेतन ) नहीं बन सकती। अतः उससे ममत्व रखना झूठा है।

**ब्रह्मचर्य**—स्त्रीका स्त्रीत्व और पुरुषका पुरुषत्व जड़ भाव है। यह मेरी समस्त शक्तिका नाश करनेवाली है। कायिक, मानसिक और आत्मिक शक्ति क्षय हो जाती है। उसमें लुब्धमान बनकर मैं जड़वत् बन जाऊंगा, और उसीमें अनेक जन्म जन्मान्तर तक सड़ना पड़ेगा।

स्त्रीको स्वपतिमें और पुरुषको स्वदारासन्तोषमें मग्न रहते हुए इस भावको प्राप्त करनेका प्रयास करना चाहिये।

**अपरिग्रह**—जड़ भावपर प्रीति रखना परिग्रह है। यही बन्धन है, यही भिन्न भाव है। उसीसे संसारकी वृद्धि और भीषण कष्टोंका घर बन जाता है। इसे कम करनेवाला पुरुष सादा और सरल बनता है। उसका त्याग करनेवाला मुक्त होता है। अतः उसे कम करनेका प्रयास कर।

**दिग्परिमाण**—मैं कहां कैसी प्रवृत्ति करता हूं, यही विचार, दिशाका हद बांधना बांधना एक इष्ट स्थानको ही स्थिर करता है। सबको सब नहीं प्रवृत्तिका क्षेत्र संकुचित करते करते अन्तरकी और विरोधात्मिविरोध प्रवृत्त होता है।

**उपभोग परिभोग**—( प्रश्न )—मैं किसलिये खानपानादि पदार्थोंको उपयोगमें लेता हूं ?

उत्तर—शरीरका निर्वाह करनेके लिये।

पदार्थोंका परिमाण–(प्रश्न)—शरीरका निभाना ही किस लिये ?

उत्तर—शरीर एक अपने सकल्पसे उत्पन्न होनेवाली सृष्टि है। अत उस उपाधिरूप प्रारब्धको भोगे बिना छुटकारा नहीं। इससे उसमे स्थित होकर, सम चित्तसे, उन सकल्पोंका फल पूर्ण रूपसे भोगनेके लिये, या भोगते समय जितनी समवृत्ति रक्खूगा, उतने ही प्रमाणमें हमको सुख या दु ख मालूम दे सकेंगे। सुख या दु खका भान मोह दशाके कारण जड भावके ऊपर है। इसका ज्यों-ज्यों परिणामका विश्वास होता जायगा त्यों-त्यो आत्माको जड-सत्ताका भान विशेष विशेष होता जायगा अत अपनी सृष्टिमेंसे मोह भावका उच्छेद करनेके लिये, यथाशक्ति शीघ्र ही पूरे जोशमे कमर कसो, मोहके उच्छेदके प्रमाणमे अपने स्वरूपका अनुभव होगा। रामका (आत्माको) अपने आनन्द स्वरूपमें मस्त रहनेके लिये रावण (मोह) का नाश करना चाहिये।

प्रश्न—शरीरको निभानेके लिये मैं किन किन पदार्थोंको उपभोगमें लू ?

उत्तर—जो पदार्थ शरीरका रक्षण करे, मनमें उन्माद पैदा न करे, सात्विक वृत्ति उत्पन्न करे, ऐसे पथ्य साद और प्रमाणमें भी अल्प पदार्थ लेना चाहिये।

प्रश्न—इन पदार्थोंको किस व्यापारसे प्राप्त करू ?

उत्तर—जिसमे अल्प आरभ हो, जिसमें अधिक समय मनकी समतोलन वृत्ति रह सके, जो अपने तथा अन्यके शरीर और

आजीविकाको अधिक नुकसान न पहुंचाता हो। थोड़ेमेंसे जिससे सबको न्यूनाधिक अशम लाभ हो सके ऐसे उद्योग व्यवसायसे मैं अपने एव अपने कुटुम्बके भरण-पोषणके लिये यह द्रव्य करूंगा।

अपने जीवनको सादा और सरल बनाकर प्रारब्धको भोग लूंगा।

**अर्थसे लाभ और अनर्थसे दूर**—आत्म स्वरूपमें ध्यान रहनेको अर्थ कहते हैं, और जड़ भावमें लीन रहनेको अनर्थ। इस अनर्थके कारण लोकमें दण्डित होना पड़ता है। गति आगति करनी पड़ती है। अतः इस दहके लिए की जानेवाली अनेक प्रवृत्तियोंमें आर्तरौद्र ध्यान रहित स्व भावमें रहना और प्रत्येक क्षण अन्तरमें यही दृढ़ता रखना कि—स्वभावमें परम आनन्द और विभावमें परम दुःख है।

## आत्म-शान्ति पानेका प्रयास

**थोड़े समयकी सामायिक**—प्रथम शरीरको स्थिर करे। स्थिर शरीर रहनेसे सहजमें मौन रह सकता है। इसी प्रकार शरीर और वाणीकी स्थिरतासे शरीरका प्राणवायु स्थिर होता है। प्राणवायु स्थिर होनेसे दृष्टि और मन स्थिर होते हैं। दृष्टि और मन स्थिर रहनेसे परम शान्तिकी प्राप्ति होती ही है। उस परम शान्तिका प्राप्त करना ही सामायिक है। इन उत्तरोत्तर पेडियोंपर चढ़नेका प्रयास करना चाहिये।

## आहार विहारकी नित्यकी योजना

**देशावकाशिक**—छठवां दिशा परिमाण व्रत और सातवां

उपभोग-परिभोगमें पदार्थोंका परिमाण व्रत सारे जीवनका आहार-विहारका बजट बांध देता है, और यह दसवां देशावत उनमेंसे नित्य-नित्यका बजट बांध देता है।

प्रवृत्तिका और निवृत्तका सारी जिन्दगीका बजट निश्चय करना और उसमेंसे प्रति दिनका, प्रति घंटोंका, प्रति मिनटका, प्रति सैकेण्ड का, जो भाग आवे उसमें उसी तरहका वर्ताव रखना।

## आत्म-शान्ति पानेके लिये दिनभरका प्रयास

**पौषध**—आत्माको पोषणा—आत्माऽऽकारवृत्ति रखना या रखनेका प्रयास करना। पौषधमें २४ घण्ट आत्म-सम्मुख दृष्टि रखनेका प्रयास किया जाता है, परन्तु इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं करना चाहिये।

**पवित्रदान वृत्ति**—अतिथिमें महमान और भिक्षुका समावेश होता है। भिक्षु चाहे जिस वस्तुके मागनेवाला और चाहे जो हो। सन्त पुरुष भी भिक्षु कहलाते हैं।

किसी भी पाहुने या भिक्षुका प्रभुके तुल्य सम्मान करना अथवा सम्पूर्ण विवेक पूर्वक उनको आवश्यकतानुसार पदार्थ देना चाहिये। परन्तु उस समय पात्रता और अपनी स्थिति भी देखना चाहिये। श्रावकका द्वार अभग्न द्वार होता है। अत उसके द्वारसे कोई भिक्षु निराश होकर वापस न जाय, बल्कि अन्नादिक वस्तुओंसे या धनसे वचनसे, या किसी अन्य रीतिसे सन्तोष देकर लौटाया जाय।

**अन्तिम समाधि**—जो काम करो उसे निष्काम वृत्तिसे

कारण भासमान होता है। वास्तवमें देखा जाय तो उसका अस्तित्व तीन कालमें भी नहीं है। (इन भावनाओंमेंसे एक या सब, शांतचित्तसे स्मरणमें रक्खो और उनके अनुसार उपयोग करते चलो।

---

## छठा आवश्यक

### गुण धारणा

जो जो वस्तुएँ आत्म ध्यानमें हानिकर मालूम दें, उन वस्तुओं का मूल कारण शोधकर उन कारणोंका त्याग करो और ध्यानमें नियम पूर्वक प्रतिदिन वृद्धि करते चलो। नियम या प्रतिज्ञाएँ आत्म शान्तिको प्राप्त करनेके लिये साधन रूप हैं। जिस प्रसंगपर जिस साधनकी आवश्यकता प्रतीत होती हो उस समय उसका नियम करना उत्तम है। सन्मार्गमें प्रवेशकी इच्छा करनेवाले मुमुक्षुको निम्न लिखित नियम अपनी शक्ति तथा संयोगानुसार, अंगीकार करके अपनी सारी जिंदगीका बजट तैयार कर लेना चाहिये।

### गृहस्थ धर्म

१ मुझे इस लोकमें कैसा जीवन व्यतीत करना चाहिये। उस

जीवनके लिये किन-किन साधनोंकी आवश्यकता है। उन साधनों को प्राप्त करनेके लिये कौनसा धंधा करना चाहिये। उन धंधोंको चलाते समय कैसा बनाव रखना चाहिये। वह धंधा कितने समय तक करना चाहिये, और बाकी समय किस प्रकार बिताया जाय, उसका निश्चय करे। यही गृहस्थका श्रुत और चरित्र धर्म है।

(१) ज्ञान—जिनमें अमुक समयमें नियमित रूपसे, प्रभुके कहे तत्त्व बोधका स्वाध्याय, श्रवण और मनन करना चाहिये, जन तत्त्वमें लोकालोकका सम्पूर्ण स्वरूप आ जाता है। उनके भेद भावमें अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार दृष्टि डालकर उसके तत्त्वको समझना चाहिये। इसीसे प्राप्त होनेवाले भावानुसार आत्माकी उज्ज्वलता होगी।

(२) दर्शन—उन तत्त्वोंको अपूर्व श्रद्धा भावसे मानना चाहिये।

( ३-४ ) चरित्र और तप।

क—पांचवां व्रत।

अ—खेत, बाड़ी, बगीचा, इत्यादि उघड़ी हुई भूमि, तथा घर, दुकान आदि ढंकी जमीनकी।

आ—सोने चांदीकी।

इ—नकदीकी।

ई—धान्यकी।

उ—द्विपद, चतुष्पद प्राणीकी।

ऊ—भोग्य सामग्री आदिकी।

सादा और सरल जीवन बितानेके लिये सारे जीवनमें कितने

प्रमाणमें आवश्यकता है, उसका निश्चय करके उनकी सीमा बांधूंगा*।
(व्रत ४ वां) अ—स्त्री पुरुष।

पुरुषके लिये—(१) (मैं अपने विचार, स्थिति, साधनोंका चारों तरफ अवलोकन करके) एक ही स्त्री करूंगा। (एक पत्नी व्रत)।

(२) अपनी स्त्रीके साथ भी पशु वृत्ति न रक्खूंगा। अमुक नियम रक्खूंगा।

(३) अमुक संतति होनेपर (पुत्र पुत्री होनेपर) अथवा अमुक वय व्यतीत जानेपर सर्वथा ब्रह्मचर्यका पालन करूंगा।

स्त्रीके लिये—(१) मैं एक ही पति रक्खूंगा।

(२) अपने पतिको भी अपनेमें पशुवृत्ति रखनेसे रोकनेका काम करूंगी, और अमुक अमुक नियममें रहूंगी।

(३) अमुक सन्तति होनेपर या अमुक वयके बाद सर्वथा ब्रह्मचर्य पालन करूंगी।

ब—सन्तान—(१) पुत्रको अमुक प्रकारकी शिक्षा दिलाऊंगी।

---

* खानपानादि तथा वस्त्रादिका जो परिग्रह मैंने रक्खा है। उसमेंसे मुझे अपने जीवन पर्यन्त कितने प्रमाणमें अपने उपयोगमें लेना है। उसका नियम करूंगा, और उसके द्वारा मिताहारी तथा नियमित बनूंगा। (व्रत ७ वां ब)

यह सभीको आवश्यकताके लिये निश्चित पदार्थोंमेंसे आज किन-किनको कितने प्रमाणमें उपयोगमें लेना है, जिसका निश्चय करूंगा।
(व्रत १० वां ब)

(२) पुत्रीको अमुक शिक्षा दिलाऊँगी क्योंकि दोनोंका व्यवहार अलग-अलग है। अत उनके विकासके लिये भी अलग-अलग शिक्षाकी आवश्यकता है।

(३) वे गृहसेवा, समाजसेवा, देशसेवा, धर्मसेवामें भाग लेना सीख ऐसी योजना करेंगे।

(४) उनका अमुक समयके बाद लग्न करायेंगे। स्वतन्त्र व्यवहार चलानेमें शक्तिमान होनेका विश्वास होने पर।

(५) उनके निवाह आदिमें उनको मात्र जिस मार्गमे लाभ होगा उसी मार्गमें वर्तन करायेंगे। व्यर्थक खर्चमें न पडेंगे। लोककी झूठी लज्जामें न वह जायेंगे।

ए—माता, पिता, भाई, बहन (१) उनका सन्मान बढ़ायेंगे।

(२) उनकी उचित सेवा करेंगे।

(३) संपकी रक्षाका प्रयत्न करेंगे।

ए—मित्र, स्वजन, सम्बन्धी (१) उनके साथ प्रेम बढ़े उसी प्रकार वर्तेंगे।

(२) व्यर्थ व्यय करके उनसे मौज न उडायेंगे।

(३) उनके साथ वार्तालाप, मान, अपमानादि व्यवहारमे ही न रुककर, एक दूसरकी उत्क्रान्ति, किस प्रकार बढ़े ऐसा प्रयत्न उपयोगमें लायेंगे।

ओ—गृहव्यवस्था (१) सबका कार्यक्रम ऐसा बना दिया जायगा जिससे वे सब उत्साह पूर्वक उनमें भाग ले सकें।

(२) घरमे स्वच्छता, खान पानादि पदार्थ सड विगड न जायें,

उनको दूर रख प्रवाही पत्रएँ कामके अतिरिक्त प्रसंगोंमें ढके रहें ऐसा ही प्रबन्ध तथा घरकी सामग्रीको ढक रख।

(३) रुचिकी रीतिसे, आलस्य बढ़ानेवाले पदार्थ, क्लेश, ईर्षा, बेईमानी, अपशब्दोंको जैसे बने वैसे घरमेंसे जल्दी निकाल बाहर करेंगे।

(४) दिनके अमुक समयमें सब एकत्र होंगे, और दिनचर्याके प्रसंगमें, नवीन प्रसंगके विषयमें वार्तालाप करेंगे।

(५) आपसकी सेवा, रोगीकी शुश्रूषा, अतिथि सत्कार, सत्समागम, परोपकार वृत्ति, किस प्रकार उदय पाकर बढ़े ऐसे मार्गकी योजना करेंगे।

औ—समाज धर्म—समाजके अन्धाधुन्ध रिवाजोंको बन्द करेंगे सुधारके फैलानेका प्रयास करेंगे। वे सुधार समाजके लिये आर्थिक शारीरिक और नैतिक लाभ कारक हैं या नहीं? इसका पहले पूरा विचार कर लेना चाहिये।

(२) इन सुधारोंकी पहल सब प्रथम अपने घरसे ही आरम्भ करेंगे। सन्मार्ग फैलानेका प्रयत्न करेंगे। सब अपनेसे गृह, मित्र, स्वजन, सम्बन्धी, जाति, देश, परदेश सब फैलाकर रहेंगे।

जिस प्रकार सेवा करनी चाहिये, इसकी योजना अपनी-अपनी शक्तिके अनुसार सबको कर लेनी चाहिये।

स ७ वा प्रश्न—जीवनमें साधन प्राप्त करनेके लिये जिस उद्योगसे, मुझे, मेरे घरको, मेरे ग्रामको, मेरे देशको लाभ पहुंचेगा उस उद्योगमें मशगूल रहूंगा।

६ वा व्रत—वह उद्योग मुझे सारी दुनियामें किस जह्ग रह कर जीवन पर्य्यन्त करना चाहिये उसका निश्चय करना।

१० वां व्रत—जितना क्षेत्र उद्योगके लिये निश्चित किया है उसमें भी कितने भागमें आज प्रवृत्त रहूगा उसका निश्चय करूगा।

वह उद्योगमें अमुक-वर्षतक करूगा, इसके पश्चात्का जीवन शात अवस्थामें विताऊगा।

आठवां व्रत—मैं इसमें चिन्ता, कषाय मय विचारोंका और प्रमादका त्याग करके लगूगा। (झगडा, निन्दा, कुतर्क, हसी दिल्गी आदि न करूगा)

पहलाव्रत—व्यवहारमें और परमार्थमें, यत्नासे विचरूगा, जो बोलूगा, वही काम करूगा।

दूसराव्रत—सत्य बोलूंगा (जो बात जिस रूपमें जान सका हू, उसे उसी रूपमें कहूगा) या मौन रहूगा।

तीसराव्रत—जो वस्तु अन्यकी है उस वस्तुका मालिक बनना कभी पसन्द न करूगा।

बारहवां व्रत—अतिथि (भिक्षु, त्यागी, गृहस्थ) को अपने पाससे जिस ,किसी वस्तुके पानेकी इच्छा है उसका योग्य सत्कार करूगा। तन, मन, धन, वचनसे सेवा करूगा (वचना या यशके लिये नहीं बल्कि निस्वार्थ प्रेम जागृत करनेके लिये)।

नवा व्रत—समभाव प्राप्त करनेके लिये सदैव थोडा समय अवश्य स्वीकार करूगा।

ग्यारहवां व्रत—उस समय वृद्धि पाते-पाते एक दिन-रात सम-

## जीवन उपदेश

जड़ सुख मां लुब्धाई, रहीने, तें तारु आतम खोयुं ।
लख चौरासी फरी फरीने, नाव मदर आवो थायु ।।
हीरो हाथे चढ़ेल हारीन, धूले लई मस्तक धोयु ।
हाथ हय हस हाय घस्ये शुं, थाय अन्तर त ना जोयु ।।
मात, तात, महोदय, सुतने, महिला थी मनडुं मोह्यु ।
चार दिवसना चटक-मटक मां, त तारु सघलु खोयु।।
अमृत अल्गु अध करीने, विष हलाहल त घोल्यु ।
मारन रूप मुक्ताफल मूकी धायलनी शूले चोल्यु ।।
परहर परवस्तु परमार्गी, जड मा नें जीवन खोल्यु ।
आ आतम अविनाशी सुखनो स्वामी गुरु गम थी जोयु ।।

## मुमुक्षुने बोध

जाग जन । जाग जन मोह निद्रा तजी ।
घात निचार तूं क्यां थी आव्यो ।।
शब्द वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श तारे न थी ।
आप भूल्यो अरे अवर पाव्यो ।।
पर गुण पर हरी स्वगुण शोधी लई ।
योग्य उपयोगे जो स्वरूप तारु ।।
केशरी सिंह तू कैद मा क्यां पड्यो ।
मेल अज्ञान ने हु न मारु ।।
स्वप्न मां राजके रकनी स्थिति रही ।
जगत् मां सर्वने मूठ जाण्य ।।

आम अज्ञान थी अवनी मां आतमां।
सुपने दुख मोहांध मान्युं॥
रज्जु भोरींग त रातना रूप मां।
अर्क उदय पछी मूळ जाग्यु॥
मर्कट मूठे धान्यु ज्यांय सिंह मधु।
मोहनी छाक मां मौत मागुं॥
चेन नर चेन नर हेनकर ज्ञान थी।
वश कर इन्द्री मन मस्त हाथी॥
भ्रम-भगी सद्, क्षेम वासी थए।
लोभन दूर कर तृष्णा नाठा॥

---

## सहायक

जैन हितेच्छु, आगमसारोद्धार, भावावश्यकके साथी लगकोंका उपकृत हूं। —सम्पादक।

# वचनामृत

(१) संयम-गुणस्थानसे भूलकर असंयम-परस्थानमें आत्मा जाने लगे तब उपयोग द्वारा संयम गुणस्थानमें आत्माको ले आओ, क्योंकि भूलका पछतावा करना ही तो प्रतिक्रमण है।

(२) उदय भावमें अनादि कालसे है, अतः उस घरको छोड़कर क्षयोपशम भावमें खेलकर, छद्मस्थतासे अपना घर छोड़कर पर घर रूप उदय भावमें शून्य उपयोगमें आनेपर सचेत होकर आत्मा स्वस्वरूप सभाल कर अपना घर जो क्षयोपशम भाव है उसमें आकर बसनवाला भाव पंडित है।

(३) सर्व भोजनकी तृष्णासे रहित होनेपर अन्तरंग आत्म-स्वभावकी भावनाका अनुभव करते हुए संयम रूपी यात्राके निर्वाह-के अर्थ नीरागतासे निर्लेप आहार ग्रहण करनवाला भी परमार्थसे अनाहारी ही है।

(४) परद्रव्य संग रहित जीवका निर्मल स्वभाव ही शुद्ध उपयोग और परद्रव्यके प्रसंगमें जीवके मलिन स्वभावको अशुद्ध उपयोग कहते हैं।

(५) परद्रव्य मात्रकी निवृत्ति तथा परद्रव्य मात्रका परित्याग और आत्म द्रव्यकी रमणता ही चारित्र है।

(६) सब इन्द्रियोंमें रस इन्द्रिय प्रधान है, उसे काबू कर ? नहीं तो पाचों इन्द्रिया प्रबल हो जायगी, और उससे कर्मबंध होगा।

(७) श्रावक थोड़ा बोलता है, काम पड़नेपर बोलता है, चातुर्यता

(२२) विद्या, धर्म, सभ्यता और तन्दुरुस्ती देनेवाला ही असली पिता है।

(२३) धर्मका मूल सम्यक्त्व है।

(२४) पापका मूल मिथ्यात्व है।

(२५) सुखका मूल सन्तोष है।

(२६) ज्ञानका मूल सत्य अभ्यास है।

(२७) क्रोधकी औषधि क्षमा है।

(२८) मानकी औषधि नम्रता-विनय है।

(२९) मायाकी औषधि सरलता है।

(३०) लोभका औषध सन्तोष है।

(३१) भावतीर्थ—संसार सागरसे पार करनेवाली नौका है, और वह साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविकाके भेदसे चार तीर्थ है। उनके सहवासमें रहकर ज्ञान, दर्शन, चरित्रका पाना ही यात्रा है।

दृढ समकिती नर थोडला, शुद्ध-समकित सम नहीं कोय।
समकित विन चारित्र नहीं, चारित्र विन नहीं मोक्ष॥

विश्व व्यापक और अनन्त अथात्मक जैन सिद्धान्तके गूढ और गुप्त रहस्यको समझो। और सम्यक्त्वको प्राप्त करो, अर्थात् आत्म-दर्शन तथा आत्माका अनुभव सम्प्राप्त करो, और धर्मके नामपर होनेवाले झगड़े बखेडोंको छोडो। तथा श्रीवीतरागके अभेद मार्गमें प्रवेश करो। हमारी अन्तिम इच्छा यही है। इत्यलम्

❀ समाप्त ❀